**देशी करघा**—अर्थात चरखा करघा शिक्षक। महात्मा गांधीने चरखे और करघेका उद्धार करके देशके गरीब और निरुद्यमी जनोंके सामने एक कार्य रखा है, जिससे देशोन्नतिके साथ साथ गरीबोंका सवाल भी हल होता है। चरखे और करघेके सम्बन्धमें हिन्दीमें कोई भी अच्छी पुस्तक नहीं थी। इस पुस्तकमें कपास और उसकी किस्में, कपासको ओटना, धुनना, सूत कातना और सूतोंके नम्बर तथा उनका हिसाब, ताना तनना और उसका तरीका, माडी देना और माडीकी तरह तरहकी किस्में, कितनी माडी, किस चीजकी माडी, किस नम्बरके सूतमें उपयुक्त होगी, करघा, करघेके प्रत्येक अंगकी बनावट, उनके स्थान, उनके काम, इत्यादि बातें बड़ी सुगमतासे तरह तरहके चित्रोंद्वारा समझायी गयी हैं। बिनना और बिनावटकी तर्ज इत्यादि भी बतलाई गयी है। मूल्य कितने ही चित्रों-सहितका केवल ॥।≈)

**विक्रयकला**—व्यापारके लिये दूकानदारी मुख्य चीज है। दूकानदारी भी एक कला है, जिसपर अंग्रेजी भाषामें सैकड़ों पुस्तकें हैं। पाश्चात्य देशकी सभी युनिवर्सिटियोंमें इस विषयकी शिक्षा दी जाती है। पर भारत ऐसे प्राचीन देशमें न तो कोई स्कूल इस विषयका है, न भारतीय भाषाओंमें इस विषयकी अच्छी पुस्तकें हैं। प्रस्तुत पुस्तकमें सरल भाषामें माल बेचनेके प्रत्येक अंगका दिग्दर्शन कराया गया है। मूल्य।)

**कांग्रेसका जन्म और विकास**—जिस समयसे अंग्रेज वणिक् तराजू लेकर करांचीके बन्दरमें व्यापार करनेके लिये आये उस समयसे लेकर आजतककी मुख्यमुख्य घटनाओंका संक्षिप्त वर्णन करते हुए १८८५ ई० की पहली कांग्रेससे लेकर १९२० ई०की कांग्रेस तकका संक्षिप्त परिचय बड़ी मनोहर और ओजपूर्ण भाषामें लिखा गया है। मूल्य ≈)

**नेत्रोन्मिलन**—इस नाटकमें पुलिसकी चालबाजियों, वकीलोंके हथकंडे, अदालती न्यायका ढकोसला, इत्यादि बातोंको बतलाया गया है। मूल्य कागजकी जिल्द सहितका केवल ।≈)

**वस्त्रव्यवसायी और स्वदेशी आन्दोलन**—विदेशी वस्त्रोंसे देशकी कैसी हानि हो रही है। इसके बतानेकी अब आवश्यकता नहीं रही। परन्तु इस विषयपर विचार करनेकी आवश्यकता है। इस पुस्तकमें महात्मा गांधीके स्वदेशी-आन्दोलनपर दिये हुए व्याख्यानोंके साथ-साथ विदेशी वस्त्रोंकी अवनतिका सचित्र इतिहास भी दिया गया है। मूल्य ।)

**बोलशेविक जादूगर**—प्रो० लेनिनका नाम किसने न सुना होगा? परन्तु उसके जादूगरीके शिकमेको जाननेके लिये, कौन न उत्सुक होगा? रूसके उद्धारकका हाल जानना हो तो इसको अवश्य पढ़िये। मूल्य ॥)

**सत्याग्रहकी मीमांसा**—इस समय देशके उद्धारका केवल एक उपाय है और वह—"सत्याग्रह" परन्तु सत्याग्रह क्या है? और कैसे सफल हो सकता है? इत्यादि विषयोंपर बड़ा मतभेद है। इन्हीं बातोंकी समीक्षा तात्विक दृष्टिसे इस पुस्तकमें की गयी है। मूल्य ।)

**हिन्द स्वराज्य**—ले० महात्मा गांधी। महात्मा गांधीके विचारोंको जाननेके लिये इस पुस्तकका पढ़ना बहुत ही आवश्यकीय है। इतनी बड़ी पुस्तकका मूल्य केवल ।-)

**रणधीर और प्रेममोहिनी**—ले० लाला श्रीनिवासदास। यह एक बड़ा ही चित्ताकर्षक नाटक है। इसकी भाषा बड़ी ही भावपूर्ण और मनोहर है, सभी पात्र अपनी अपनी मातृभाषामें ही वार्तालाप करते हैं। मुंशी सुखवासी लालकी टकसाली उर्दू, चौबेजीकी ब्रजभाषा और नाथूराम मारवाड़ीकी मारवाड़ी भाषा पढ़ते ही आनन्द आता है। जिस विषयका वर्णन है बस, पढ़ते पढ़ते आपके सामने उसका चित्र खिंच जायगा। वास्तविकताका तो इतना सुन्दर फोटो कमही नाटकोंमें देखनेको मिलता है। प्रेमके चढ़ाव उतारका मजा लेनेके लिये और प्रेमरसमें गोते लगानेके लिये बड़ी मनोहर पुस्तक है। यह पुस्तक कई स्कूलोंकी पाठ्यपुस्तकोंमें भी है। मूल्य ॥=)

**जेवनार**—लेखिका सत्यवती द्विवेदी गजपुरी । पाकशास्त्रपर आजकल कई पुस्तकें देखनेमें आती हैं परन्तु प्रायः सभी पुस्तकें पुरुषों-द्वारा लिखी गई हैं । परन्तु जेवनार एक अनुभवी गृहिणीद्वारा ही लिखी जानेके कारण सर्वाङ्ग सुन्दर एवं अधिक उपयोगी है । दूसरी बात यह है कि इस पुस्तकमें केवल निरामिष भोजनकी विधियाँ ही लिखी गयी हैं जिससे आपके घरकी बालिकाएं और बधुएं सरलतासे इस कलाको सीख सकती हैं । ऐसी सुन्दर और उपयोगी पुस्तकका मूल्य केवल ।-)

**भजनमाला**—हिन्दीके प्राचीन सोलह भक्तों, जैसे कबीर, तुलसी, सूर, मीराबाई, सुन्दरदास इत्यादिके सुन्दर सुन्दर भक्तिरसपूर्ण भजनोंका अति उत्तम और मनोहर सङ्ग्रह उनके संक्षिप्त परिचयसहित । मूल्य ।)

**बाल भजनमाला**—छोटे छोटे बच्चोंको स्कूलों और पाठशालाओंमें प्रार्थना करानेके लिये बड़ा सुन्दर, सचित्र संग्रह है । मूल्य -)

**मौखिक गणित**—छोटे छोटे बच्चोंको जबानी हिसाब लगानेकी विधि तथा गिनती, पहाड़ा, पवन्ना, सवैया इत्यादि और अनेक जबानी हिसाबके गुर इसमें बताये गये हैं । मूल्य =)॥

**हिन्दी अंक प्रकाश**—इसमें बच्चोंको याद करनेके लिये गिनती, पहाड़ा, परन्ना, ड्योढ़ा इत्यादि तथा जबानी जाननेके लिये गुर बताये गये हैं । मूल्य केवल )॥

श्रीयुत प्रेमचन्दजीकी कहानियोंका खूब आदर है । इसलिये उनकी यह छः कहानियां अलग अलग छापी गई हैं । प्रत्येक कहानी बड़ी मनोहर और शिक्षाप्रद है । मूल्य भी खूब कम रखा गया है ।

| | |
|---|---|
| बैंकका दिवाला -) | पंच परमेसर |
| बड़े घरकी बेटी -) | नमकका दारोगा |
| शान्ति -) | लाल फीता |